सूत्रों की रचना की जिसका अनुकरण बाद में सारस्वतकार ने भी किया कुछ परिवर्तनों के साथ यह असम्भव न था। अतः परम्परा से महेश्वर द्वारा प्रणीत होने के कारण माहेश्वर ही कहे जाते चले आ रहे हैं अतः उनके आधार पर प्रणीत अष्टाध्यायी व्याकरण का मूलकर्ता महेश्वर है क्योंकि व्यर्थ में कोई काम करता नहीं कोई न कोई प्रयोजन लेकर वह काम करता है १४ प्रत्याहार सूत्रों को महेश्वर ने किसी प्रयोजन के लिए ही बनाया था वह प्रयोजन था अष्टाध्यायी की रचना अतः महेश्वर ने ही अष्टाध्यायी व्याकरण की रचना की जिसका ही अपने-अपने समयानुसार क्रमशः प्रति संस्कार करने के कारण चरक संहिता की भांति आपिशल्यष्टाध्ययी और पाणिन्य-ष्टाध्यायी कहा जाने लगा अतः काशिकाकार ने तेन प्रोक्तं सूत्र में उदाहरण दिए अतः निश्चित रूप से प्रमाणित होता है कि अष्टाध्यायी और आधारभूत १४ प्रत्याहार सूत्रों का कर्ता महेश्वर ही है आपिशलि और पाणिनि नहीं अतः चरक संहिता की भांति 'महेश्वर कृते तंत्रे पाणिनि प्रति संस्कृते" ही लिखा जाना चाहिए।

यही नहीं गम्भीरता से अब शिक्षा सूत्रों पर भी दृष्टिपात करना पड़ता है आपिशलि को अपने शिक्षा सूत्र में पठित "ञमङणना: स्वस्थाना नासिक स्थाना" इस सूत्र का क्रम कहाँ से मिला यह प्रश्न हठात उठता है तथा उणादि सूत्रों में ञमन्ताडडः सूत्र में पठित ञमं प्रत्याहार कहाँ मिला इसका स्पष्ट समाधान है कि १४ माहेश्वर प्रत्याहार सूत्रों से। तो फिर हम यह क्यों न सोंचे कि अपने जिस व्याकरण के लिए महेश्वर ने १४ प्रत्याहार सूत्र बनाये थे और इस प्रकार पाणिनीय व आपिशल शिक्षा सूत्र भी प्रोक्त हैं जिनका कर्ता महेश्वर ही है तथा सारा पाणिनीय कहा जाने वाला व्याकरण साहित्य माहेश्वर ही है पाणिनि की अपनी मौलिक रचना केवल जाम्बवती महाकाव्य ही है जिसे पाताल विजयम भी कहते हैं इस प्रकार हमें इसे माहेश्वर व्याकरण ही कहना चाहिए और अपने को उन्हीं का ऋणी समझना चाहिए यह कथमपि न उचित है न सहन करने ही योग्य है कि महामुनि महेश्वर को गड्ढे में मिट्टी के नीचे दबाये रक्खें और उसके परिश्रम का श्रेय पाणिनि को जाता रहे।

अष्टाध्यायी का प्रथमाध्याय प्रथमपाद प्रधानतया संज्ञा प्रकरण है और इसमें कुल मिलाकर २३ संज्ञाओं का निर्देश किया गया है। यथा वृद्धि-गुण-संयोग-अनुनासिक-सवर्ण प्रगृह्य घु घ संख्याषट् निष्ठा सर्वनाम अव्यय सर्वनाम स्थान विभाषा सम्प्र-सारण लोप लुक् श्लु लुप् घि उपधा और वृद्धसंज्ञा। इन-इन संज्ञाओं की आवश्यकता पूरे शास्त्र में पड़ती है अतः इनका ज्ञान करना अत्यावश्यक अनिवार्य था इनके ज्ञान के बिना शास्त्र में कथमपि गति सम्भव नहीं अतः यह उचित ही किया गया है किन्तु दाधाघ्वदाप् और तरप्तमपौ घः के मध्य में आद्यन्तवदेकस्मिन् और इग्यणः संप्रसारणं व एच इग्घ्रस्वदिशे के मध्य में ये दोनों आद्यन्तौ टकितौ व मिदचोऽन्त्यात्परः सूत्र उचित नहीं प्रतीत होते।

इति प्रथमाध्यायस्य प्रथमः पादः

# परिशिष्ट (१)

## ञमन्ताड्डः का अवशिष्ट विचार

यह कि यदि ञम् को वर्णपरक मानें ञान्त व मान्त से ड प्रत्यय होता है तो एक दोष तो यह आता है कि ञान्त न कोई धातु है न उससे कोई भी उदाहरण शब्द मिलता है अतः ञान्त में अव्याप्ति दोष आता है। दूसरा यह कि णान्त व नान्त धातुवों में अप्राप्ति दोष आता है अर्थात् णान्त व नान्त धातुवों से जो शब्द सिद्ध होते हैं वे नहीं सिद्ध होंगे। क्योंकि वहां डः प्रत्यय नहीं होगा। जबकि णान्त व नान्त धातुवों से भी इष्ट है। अतः ञम वर्णपरक भी नहीं है रही ञम् को प्रत्याहार मानने की बात इसका खण्डन पूर्व ही किया जा चुका है कि ञमङणनम् सूत्र शाकटायन के समय में था ही नहीं जो उन्हें ञम् प्रत्याहार मिलता। यदि शाकटायन को ङञणनम इन पांचों से अभिप्राय था तो यह सूत्र होगा "पञ्चमान्ताड्डः" अथवा "अनुनासिकान्ताड्डः" इति न कि ञमन्ताड्डः। अतः या तो सूत्र है "पञ्चमान्ताड्डः,, या "अनुनासिकान्ताड्डः" या "णनमान्ताड्डः" न कि "ञमन्ताड्डः"। अतः ञमन्ताड्डः का पूर्णतया खण्डन किया जाता है। वर्तमान काल में प्राप्त मुद्रित शाकटायन व्याकरण उस शाकटायन का नहीं है जो उणादि सूत्र का कर्ता था और पाणिनि व यास्क का पूर्ववर्ती था अपितु बौद्ध शाकटायन जो बहुत बाद का कोई हुवा है उसकी कृति है।

यदि इस शाकटयान को उणादि का कर्ता मानें और उसी के प्रत्याहार सूत्रों पर ञम् प्रत्याहार आधारित मानें तो भी सम्भव नहीं क्योंकि तो फिर वही बात आती है कि एक ही ञम् प्रत्याहार ही क्यों लाते और भी लाते पर ऐसा नहीं है। इसके अतिरिक्त ये उणादि सूत्र बहुत प्राचीन हैं जब यह अभिनव शाकटायन था ही नहीं। अतः उणादि सूत्र न तो आपिशल हैं न तो इस बौद्ध शाकटायन कृत है अपितु उसी पूर्व पाणिनीय व पूर्वयास्कीय शाकटायन के हैं जब ञमङणनम सूत्र था ही नहीं अतः सूत्र गलत है इसका परिष्कार होना चाहिये या तो यह पञ्चमान्ताड्डः या फिर अनुनासिकान्ताड्डः ही है चौथा संम्भव ही नहीं।

कुछ लोग पञ्चपादी उणादि प्रकरण को पाणिनि का ही मानते हैं क्योंकि व्याकरण के ५ भाग होते हैं सूत्र पाठ, धातु पाठ, गणपाठ, उणादिपाठ व लिंगानुशासन। चूंकि पाणिनि का सूत्र पाठ, धातु पाठ, गणपाठ, लिंगानुशासन ये चारों ही प्राप्त हैं अतः अधिकांश का मत है कि उणादि प्रकारण भी यह पाणिनि का ही है। क्योंकि यही पाणिनीय व्याकरण ही पूर्णरुपेण उपलब्ध है अतः उणादि भाग के नष्ट व लुप्त होने का कोई प्रश्न नहीं जो इसे पाणिनि का न माना जाये और शाकटायन का माना जाये इसी से ञमन्ताड्डः में ञम् प्रत्याहार भी ठीक है पर यह दलील उपयुक्त, नहीं हैं क्योंकि यदि ये उणादि सूत्र यदि पाणिनि के ही होते तो फिर केवल

एक ञम् प्रत्याहार ही क्यों लाते और भी अनेको प्रत्याहार लाते पर ऐसा नहीं है अतः न तो ये आपिशल ही है न तो पाणिनीय ही है तथा यह ञम् प्रत्याहार है भी नहीं क्योंकि न तो ञान्त ङान्त धातु ही है न उनके कोई उदाहरण ही प्रस्तुत हैं।

दशपादी उणादि वृत्ति में माणिक्य देव लिखते हैं ञमन्ताड्डः ५/७ में 'ञङ्यो- र्नास्त्युदाहरणम्" अज्ञात कर्तृक की दोनों वृत्तियों में भी लिखा है ञमन्ताड्डः ५/८ में "ञकारङकारयोर्नास्त्येवोदाहरणम्" दूसरी अज्ञात कर्तृक वृत्ति में भी लिखा है ५/७ में "ञङ्योर्नास्त्युदाहरणम्" विट्ठल रचित वृत्ति में भीलिखा है "ञान्तङान्तयोर्नोदाहरणम्" मैं माणिक्यदेव तथा उनके अनुमोदक अज्ञात कर्तृकों वविट्ठलाचार्य से पूछता हूँ कि जब ञान्त ङान्त के उदाहरण ही उपलब्ध नहीं हैं तो फिर ञम् प्रत्याहार ग्रहण का क्या तुकथा।

यह कहा जा सकता है कि णनमान्ताड्डः की अपेक्षा ञम् प्रत्याहार करने में लाघव था अतः ञम् प्रत्याहार यहाँ ले आये। यह बात तो ठीक है परन्तु जब ञान्त व ङान्त का संग्रह उत्पन्न व इष्ट ही नहीं है तो ञम् का ग्रहण क्यों करते। स्वयं निरर्थक हो जाना है और निरर्थक कोई पद आचार्यगण पढ़ते नहीं अतः ये सूत्र न तो आपिशल है न पाणिनीय ही हैं न यहाँ ञम् प्रत्याहार ही है अपितु ये शाकटायन कृत ही हैं और सूत्र है "णनमान्ताड्डः यह कब क्यों व कैसे ञमन्ताड्डः बन गया यह पता नहीं अपितु यह एक सिर दर्द और आश्चर्य जनक गलती है। सम्भव है यह मुख सुखार्थ किसी माहेश्वर साम्प्रदाय भक्त वैयाकरण की अविवेक पूर्ण देन हो। जो त्याज्य है इसके सिवा और कुछ भी नहीं कहा जा सकता। यह गलती बहुत दिनों से चली आ रही है।

स्वामी दयानन्द सरस्वती ने भी यहां ञम् प्रत्याहार ही मानने की गम्भीर त्रुटि की है। और उन्हीं के आधार पर पूज्य गुरुदेव युधिष्ठर जी मीमांसक ने भी ञम् प्रत्याहार मानने व इन्हें आपिशल मानने की भी भूल की है क्योंकि शिक्षा में आपिशल क्रम (ञमङणन) ही है। यह श्री मीमांसक जी की निजी भूल नहीं है। मै दृढ़ मत हूँ कि ये शाकटायन प्रणीत ही हैं और उस समय (ञमङणनम्) सूत्र था ही नहीं अतः ञम् का ग्रहण सिद्ध ही नहीं है। ञम् मान लेने पर भी न तो ञान्त ङान्त से प्राप्ति ही है न उसकी वृत्ति की ही आवश्यकता है। ञम् ग्रहण यहां आश्चर्य जनक भूल है जो सभी वृत्तिकारों के पूर्व ही की जा चुकी थी वर्ना वे इस पर वृत्तियां ही क्यों लिखते। खेद है कि किसी भी वृत्तिकार ने इस पर ध्यान ही नहीं दिया।

जैसा कि हम पहले कह चुके हैं कि समस्त पाणिनीय कहा जाने वाला व्याकरण साहित्य माहेश्वर है तो हमें उणादि सूत्रों को माहेश्वर ही मानना चाहिए और (ञम- न्ताडड:) का ञम् यह एक प्रत्याहार लाघवार्थ उनकी मौज मान सकते हैं तो इसमें कोई हानि नहीं है। इस दृष्टि से उणादि को आपिशल ही मानना अधिक उचित होगा क्योंकि आपिशल को ञङमणनम् का क्रम अधिक पसन्द था जो उनकी शिक्षा सूत्रों

से सुस्पष्ट है ञमङणम् क्रम। परन्तु ध्यान रहे आपिशलि व पाणिनि मात्र प्रोक्ता हैं कर्ता महेश्वर ही हैं अतः पञ्चपादी उणादि प्रकरण माहेश्वर ही हैं। इसी ओर "उणादयो बहुलम्" सूत्र निर्देश करता है।

इस प्रकार जब महेश्वर का सूत्र पाठ, धातु पाठ, गणपाठ, लिङ्गानुशासन ये चार अङ्ग प्राप्त हैं और इन पर ही आज की संस्कृत टिकी है तो इन उणादि सूत्रों को शाकटायन का न मानकर महेश्वर के ही मान लिये जायें तो माहेश्वर व्याकरण अपने पूरे पञ्चाङ्गों में उपलब्ध हो जाता है और ञम् प्रत्याहार का सिर दर्द भी मिट जाता है। क्योंकि महेश्वर के ञमङणनम् पर ञमन्ताड्डः का ञम् प्रत्याहार माहेश्वर की मौज कहा जा सकता है। इस प्रकार अब हम इतना ऊहापोह करने के पश्चात इसी निष्कर्ष पर पहुंचे हैं कि ये उणादि पञ्चपादी सूत्र भी माहेश्वर ही है। इनका भी प्रोक्ता होने से इन्हें आपिशल या पाणिनीय नहीं कहना चाहिए अपितु माहेश्वर उणादि कोष कहा जाना ही हर दृष्टि से उचित है। यदि हम ञम् प्रत्याहार को महेश्वर की मौज न मानें तो फिर इन्हें शाकटायन कृत ही मानना होगा और ञमन्ताड्डः के स्थान पर णनमान्ताड्डः पढ़ना होगा दूसरा कोई भी मार्ग नहीं है। जो विद्वान अपने तर्कों या ञमन्ताड्डः सूत्र के आधार पर इन्हें आपिशल या पाणिनीय मानते हैं उन्हें आंखमूंद कर इन्हें माहेश्वर उणादि कोष मान लेना व कहना चाहिये। मैं भी अब इन्हें माहेश्वर मानने में ही सन्तुष्टि प्राप्त कर रहा हूं। आप भी मानें।

जो लोग इन्हें शाकटायन प्रणीत मानते हैं उन्हें ञमन्ताड्डः का खण्डन करके "णनमान्ताड्डः" ही मानना होगा और जो लोग "ञमन्ताड्डः" को ठीक मानते हैं उन्हें इन्हें माहेश्वर ही मानना होगा। "हसब, ठढ़ाइब, फुलाउब गालूदोऊ साथ न होहि वाभुलू"।

यह कथमपि सम्भव नहीं कि उणादि पञ्चपादी को शाकटायन कृत भी मानें और "ञमन्ताड्ड." में ञम प्रत्याहार भी मानें। क्योंकि शाकटायन के समय ञम ङणनम् सूत्र था ही नहीं तो ञम् प्रत्याहार व ञमन्ताड्डः का उद्भव ही सम्भव नहीं था। चूंकि सभी पाठों व वृत्तियों में ञमन्ताड्डः मिलता है अतः इन्हें शाकटायन प्रणीत न मानकर माहेश्वर प्रणीत मानना ही बुद्धिमानी होगी।

## माहेश्वर उणादि कोष में अन्तः साक्ष्य

पञ्चपादी उणादि प्रकरण माहेश्वर ही है इसमें अष्टाध्यायी का "उणादयो बहुलम्" सूत्र ही अन्त प्रमाण है। क्योंकि यह आवश्यक नहीं कि शाकटायन आदि ने अपने-अपने इस प्रकरण का नाम उणादि ही रक्खा हो। क्योंकि यह कोई नियम नहीं है कि उण् प्रत्याहार से ही इस प्रकरण का प्रारम्भ किया जाये। और उणादि ही नाम रक्खा जाये। किसी भी प्रत्यय से प्रारम्भ करके उसी प्रत्यय में आदि लगा

करके इसका नाम कुछ और भी रक्खा जा सकता है। इसी प्रकार भ्वादि, उणादि, तुदादि, दिवाई, गणों के नाम भी अन्यान्य धातुवों को आदि में रखकर आदि पद लगा कर रक्खे गये होंगे। अत: शाकटायन के गणो व उणादि प्रकरण का क्या नाम था यह ही निश्चित नहीं है। पर "उणादयो बहुलम्" इस माहेश्वराष्टाध्यायी के सूत्र से यह निश्चित रूप से प्रमाणित है कि यह सम्प्रति उपलब्ध पञ्चपादी उणादि प्रकरण महेश्वर कृत ही है शाकटायन कृत नहीं। और इसी के आधार पर दशपादी उणादि भी निबद्ध किया गया है और तब हम कह सकते हैं कि इसका ञमन्ताड्ड: सूत्र ठीक है जो कि माहेश्वर के एक मौज का प्रमाण है कि मुखसुखार्थ ञम् एक प्रत्याहार का उपयोग इसमें मनो विनोद के रूप में कर डाला है जो सामान्य निर्देश है और आशय यह है कि जो-जो भी पञ्चमान्त धातु होंगे उनसे ड: प्रत्यय होगा ञान्त ङान्त नहीं हैं तो उनसे न होंगे। गुञ्आयश है कि यदि कभी कहीं ञान्त ङान्त धातु बोली जायें तो ड: प्रत्यय होकर शब्द बन जायेंगे। इस प्रकार यहां ञम् प्रत्याहार का उपयोग बहुत गहराई को बतला रहा है। यही नहीं अपितु उणादयो बहुलम् से तथा अनेक गणो के ग्रहण से यह भी सिद्ध है कि जिस प्रकार किसी यन्त्र को बनाने के लिये उसके पुर्जे व भागों का निर्माण पहले ही कर लिया जाता है इसी प्रकार महेश्वर ने अपने व्याकरण के लिये १४ प्रत्याहार सूत्रों के साथ-साथ गणा पाठ, धातु पाठ, उणादि प्रकरण के पञ्चपाद तथा लिङ्गानुशासन इन चारों का प्रणयन पहले ही कर डाला था और बाद में सूत्र पाठ बनाया और उसमें स्थान-स्थान पर उन-उन गणों का तथा उणादयों बहुलम् द्वारा उणादि कोष का निर्देश सूत्रों में कर सके थे अत: ञमङणनम् सूत्र के आधार पर ञमन्ताड्ड: सूत्र भी एक बना डाला। यद्यपि यह एक आश्चर्यजनक संयोग की ही बात है कि सूत्र पाठ में जिसमें अइउणादि सूत्रों से अनेकों प्रत्याहारों का सहारा लिया उनमें ञम् प्रत्याहार की कहीं भी आवश्यकता नहीं पड़ी। और उणादि में ञमन्ताड्ड: में जो ञम् प्रत्यहार ग्रहण किया वह भी एक मौज व विनोद के रुप में हीं है जो मुख सुखार्थ मात्र है क्योंकि इसका कार्य पञ्चमान्ताड्ड: सूत्र से चल सकता था। पर चूंकि अइउणादि १४ सूत्र बना चुके थे अत: पूर्व प्रणीति उणादि में ही ञमङणनम् के ञम् प्रत्याहार का प्रयोग करके प्रत्याहार सूत्रों के उपयोग का श्री गणेश किया और इस प्रकार ञम् प्रत्याहार वह प्रत्याहार है जिसका सर्व प्रथम प्रणयन व उपयोग हुआ केवल उणादि में ही। इस प्रकार सभी लोग व महर्षि दयानन्द भी सही ठहरते हैं। जो ञम प्रत्याहार मानते हैं। अब जब हम अत्याधिक ऊहापोह के बाद इस निष्कर्ष पर पहुचे हैं कि उणादि सूत्र महेश्वर के हैं हमें पुन: एक बार पाणिनि के शिक्षा सूत्र के नाभितल प्रकरण के पच्चीसवें सूत्र "स० २५ एवं आपिशले: पञ्चदेशभेदाख्या वर्णधारी भवन्ती" की ओर ध्यान आकृष्ट होता है। इससे आपिशलीय शिक्षा सूत्रों की प्रामाणिकता में संदेह नहीं रहता। और आपिशलीय शिक्षा के स्थान प्रकरण के "सूत्र सं० १९ ञम-ङणना स्वस्थाना नासिकास्थानाश्च" से सुस्पष्ट है कि आपिशलि को ञमङणनम् सूत्र

का क्रम अमङणन मुखसुखार्थ मे होने बहुत ही किया तो हमें यह भी सहज में मान लेना चाहिये कि इसी प्रियता के कारण उणादि सूत्रों में एक जगह अमन्ताड्ड: १/१११ के रूप में अम् प्रत्याहार के माध्यम से पुन: अमङणन क्रम को प्रस्तुत किया और इस प्रकार यह निश्चित प्रमाण है किय उपलब्ध उणादि प्रकरण पञ्चपादी आपिशलि का ही है। यह पू० गुरु मीमांसक जी का अनुमान सत्यता के बहुत निकट प्रतीत होता है। क्योंकि पाणिनि के ही साक्षी से यह सिद्ध है। यहां मेरा यह कहना है कि चूंकि आपिशलि भी प्रोक्ता ही है अत: यह नहीं कहा जा सकता कि यह क्रम आपिशलि का है या मूल कर्ता महेश्वर का ही है। मेरे मत में जब अइउणादि १४ प्रत्याहार सूत्र माहेश्वर ही है तो अष्टाध्यायी भी उन्हीं को मानना अनिवार्य है अत: उणादयो बहुलम सूत्र के आधार पर मेरा यह मत ही ठीक लगता है कि महेश्वर उणादि प्रकरण को अष्टाध्यायी सूत्र पाठ के पूर्व बना चुके थे और अम प्रत्याहार का प्रयोग करके सिद्ध किया कि अमङणन क्रम उन्हें बहुत ही पसन्द था और यह क्रम व स्वयं अम प्रत्याहर उन्हीं का है जिसे आपिशलि ने भी पसंद किया अत: अपने प्रति संस्कार में ञमङणन ही क्रम रक्खा जिसे पाणिनि ने यथा स्थान क्रम अपने स्थान प्रकरण में ञमङणनमा: के रूप में लिखा है।

यद्यपि आपिशलि शिक्षा सूत्रों का क्रम एक प्रत्यक्ष प्रमाण है कि उणादि प्रकरण के ञम प्रत्याहार के आधार पर हम उसे उणादि को आपिशलि का ही माने। क्योंकि महेश्वर का ऐसा कोई प्रमाण नहीं मिलता परन्तु हमें यह नहीं भूलना चाहिये कि आपिशलि केवल प्रोक्ता मात्र हैं और मूल कर्ता महेश्वर ही हैं जिनके ही कारण वैय्याकरणों में माहेश्वर सम्प्रदाय अन्यतर प्रसिद्ध है। अत: १४ माहेश्वर प्रत्याहार सूत्र व माहेश्वर वैय्याकरण सम्प्रदाय इस बात का स्वयं प्रमाण है कि महेश्वर एक व्याकरण के रचयिता आचार्य हुये हैं और पञ्चाङग व्याकरण उन्हीं का है जिसमें उणादि प्रकरण पञ्चपादी भी सम्मिलित है। अत: यह मेरा निश्चित मत है कि उणादि प्रकरण भी माहेश्वर ही है और यही माहेश्वर व्याकरण सम्पूर्ण पञ्चाङग रूप में कभी आपिशलि कहलाया और वही अब पाणनीय कहला रहा है चरक सहिता की भांति। पर यह सम्पूर्ण पञ्चाङग व्याकरण माहेश्वर ही है यही कहना भी चाहिये आइये महेश्वर के श्रम का श्रेय महेश्वर को ही दें पाणिनि को नहीं। यदि हम आपिशलि को प्रोक्ता न मानें स्वतंत्र कर्ता मानें तो फिर आपिशलि के ञमङणन से ञमन्ताड्ड: को अलग नहीं कर सकते और उणादि को आपिशलि का ही मानना होगा बल्कि सम्पूर्ण पञ्चाङग व्याकरण आपिशलि ही मानना होगा पर यह भी उचित नहीं क्योंकि अइउणादि १४ माहेश्वर प्रत्याहार सूत्र तथा माहेश्वर वैयाकरण सम्प्रदाय ये दो तथ्य हमें विवश करते हैं कि आपिशलि व पाणिनीय कहा जाने वाला सम्पूर्ण पञ्चाङग व्याकरण माहेश्वर ही है अत: यह उणादि भी माहेश्वर ही है। यह बड़े आश्चार्य व खेद की बात है कि आज बृहस्पति व इन्द्र व माहेश्वर को अलौकिक माना जा रहा है और उन्हें धरती के इतिहास में स्थान नहीं है। यह सत्यता का गला घोंटना है।

# परिशिष्ट (२)

जैसा कि मैंने पहले लिखा है कि "पाणिनिना उपज्ञातं पाणिनीयम्" यहां पाणिनीयं पद व्याकरण के लिये नहीं है क्योंकि इसके साथ व्याकरणं नहीं लिखा जयादित्य ने। अपितु कुछ सिद्धान्त ही उपज्ञात हैं जो उन्होंने प्रति संस्कार में अपनाये हैं। अब हम इसका एक उदाहरण सप्रमाण प्रस्तुत कर रहे हैं कि "नाज्झलौ" यह सूत्र न तो महेश्वर का है न ही आपिशलि का है अपितु पाणिनि का ही है जो उनके "विवृतमूष्मणां स्वराणाञ्च" इस सिद्धांत पर आधारित है जिसका भाष्यकार ने खंडन कर दिया है। क्योंकि जिस सिद्धान्त पर यह सूत्र आधारित है वह सिद्धान्त ही गलत था। क्योंकि "ईषद्विवृतमूष्मणां विवृतं स्वराणाम" यह सिद्धान्त सर्वमान्य है महेश्वर को भी मान्य था आपिशलि को भी जो आपिशलि शिक्षा सूत्र से स्पष्ट है। पर "पाणिनि ने विवृतमूष्मणां स्वराणाञ्च" यह सिद्धान्त अपनी शिक्षा में माना जिसके कारण स्वरों व हशषस की परस्पर सवर्ण संज्ञा होने लगी इससे दण्ड + हस्त:। दधि + शीतलम्। में सवर्णदीर्घ प्राप्त होने लगा। अत: उसे मना करने के लिए ही "नाज्झलौ" यह सूत्र बनाना पड़ा। यह सूत्र न माहेश्वर है न आपिशलि, अपितु पाणिनीय ही है। इस प्रकार प्रतिसंस्कार में पाणिनि ने मूलाष्टाध्यायी में कुछ अभिवृद्धि भी की। यह मैंने सप्रमाण सिद्ध किया। पाणिनि का यह मत भाष्यकार को नहीं भाया। उन्हें माहेश्वर व आपिशलि मत ही भाया "ईषद्विवृतमूष्णां विवृतं स्वराणम्" और इससे स्वर व व्यञ्जनों की सवर्णता ज्ञात ही नहीं थी अत: "नाज्झलौ" सूत्र जो पाणिनि ने घुसेड़ा खण्डन कर दिया। इस उदाहरण से हम यही कहना चाहते हैं कि व्याकरण पाणिनि का उपज्ञात नहीं था अपितु कुछ सिद्धान्त ही उपज्ञात थे वही पाणिनीय कहलाते थे व्याकरण नहीं। अब इस युग में अज्ञान वश हम माहेश्वर व्याकरण को पाणिनीय कहने लगे हैं यही हमारी भूल है हमें इसे माहेश्वर ही कहना चाहिये।

यदि कोई यह कहे कि नाज्झलौ पूरी अष्टाध्यायी के पाणिनीय होने का प्रमाण है तो उसे यह नहीं भूलना चाहिये कि जिन सूत्रों पर यह आधारित है वे आपिशलि काल में थे ञमङणन क्रम इसका प्रमाण है अत: अष्टाध्यायी पूर्व पाणिनीय ही है और माहेश्वर ही है शालातुरीय व दाक्षी पुत्र से हम पाणिनि को ही समझते है। चूंकि हमने पाणिनि को ही अष्टाध्यायीकार मान लिया है इस लिये हम शालातुरीय भी पाणिनि को ही समझते हैं और दाक्षी पुत्र भी। मेरे विचार मे शालातुरीय महेश्वर के लिये ही सम्भव है क्योंकि महेश्वर हो अष्टाध्यायीकार हैं पतञ्जलि ने कहीं यह तो लिखा नहीं है कि शालातुरीय पाणिनि को कहते हैं। अत: शालतुरीय व दाक्षी पुत्र महेश्वर के ही उपाधि नाम हैं। रहा यह कि "दाक्षी पुत्रस्य पाणिने"

यह श्लोक में लिखा है तो श्लोक प्रामाणिक नहीं। श्लोकात्मिका पाणिनीया शिक्षा ही पाणिनीयता में प्रमाण नहीं है क्योंकि प्रारम्भ में ही लिखा है "अथ शिक्षा प्रवक्ष्यामि पाणिनीयं मतं यथा" अर्थात् यह प्रवचनकर्ता पाणिनि के मतानुसार शिक्षा कह रहा है अपने शब्दों में अतः पाणिनि के अतिरिक्त अन्य व्यक्ति ही पाणिनीय शिक्षा कर्ता है और उसने तमाम अपाणिनीय मत इसमें घुसेड़ दिये हैं। अतः यह श्लोक भी प्रमाण नहीं कि दाक्षी पुत्र पाणिनि ही थे। मेरे मत में शालातुरीय व दाक्षी पुत्र महेश्वर ही थे पाणिनि नहीं। रही श्लोक की बात सो हम भी बना देते हैं।

शलातुरे लेभे जन्म तक्ष शिला प्राध्यापकः।
अष्टाध्यायीकारस्तु तपोमूर्तिर्महेश्वरः॥

## प्रक्षालनाद्धि पंकस्य दूरात्स्पर्शनं वरम्

अर्थात् कीचड़ को धोना पड़े इससे उत्तम है कि कीचड़ में पैर ही न रक्खें। तात्पर्य यह है कि स्वर व व्यञ्जनों की सवर्ण संज्ञा का निषेध करना पड़े इससे तो उत्तम यही था कि पाणिनि जी ऊष्माण वर्णों का विवृत प्रयत्न ही न मानते। जो माहेश्वर व आपिशलि मत था वही मानते। तो काहे को सवर्ण संज्ञा प्राप्त होती और काहे को (नाज्झलौ, सूत्र बनाना पड़ता। इस प्रकार मैं सप्रमाण अनुभव करता हूं कि यह पाणिनि द्वारा प्रति संस्कृत अष्टाध्यायी पुनः तृतीय प्रति सस्कार चाहती है।

यह तर्क देना उचित न होगा कि पाणिनि का विवृतमूष्मणां स्वराणाञ्च यह मत उनका अपना नहीं है अपितु प्रातिशाख्य का है। तो इस पर मेरा यह कथन है कि प्रातिशाख्यों के भी अनेक मत उचित नहीं हैं। अपने शिक्षा शास्त्रम् में मैंने कई मतों का खण्डन किया है जैसे ऋ के जिह्वामूल स्थान का तो ऐसे मतों का ग्रहण पाणिनि को भी नहीं करना था जैसे कि महेश्वर व आपशलि ने इस मत का ग्रहण नहीं किया। स्वरों व व्यञ्जनों की आभ्यान्तर प्रयत्न एकता सम्भव ही नहीं अतः पाणिनि की यह महती त्रुटि है। जो त्याज्य है परिष्कार्य है।

## न वेति विभाषा

इसी प्रकार लोग प्रायः वा का ही अर्थ विभाषा समझते है सो ठीक नहीं है। जब एक व्यवस्था चल रही होती है उसे यदि बदलना होता है तो उस पूर्व से चली आ रही व्यवस्था को कण्डम किया जाता है तब नई व्यवस्था लागू की जाती है। इसी प्रकार यहां शास्त्र में भी नियम लागू है जब कोई विधि पहले से चली आ रही है तो पहले उस विधि को कण्डम करना आवश्यक हैं यानी उसका निषेध करना अनिवार्य है। अतः पूर्व की चली आ रही नित्य विधि का पहले निषेध करने के लिये (न) का

प्रयोग कर तब (वा) का प्रयोग किया गया। अतः सूत्र बना "न वेति विभाष" अर्थात् न वा दोनों मिलकर विभाषा होती है। अर्थ हुवा पूर्व प्राप्त विधि अब नित्य न होगी अपितु विकल्प से होगी। इस रहस्य को सभी नहीं समझते अतः स्पष्ट किया।

# परिशिष्ट (३)

## ञमन्ताड्डः का अष्टाध्यायी के धातोः अधिकार में औचित्य है।

ञमन्ताड्डः का ञम् प्रत्याहार यह सिद्ध करता है कि यह सूत्र उसी आचार्य का है जिसने १४ प्रत्याहार सूत्र व अष्टाध्यायी बनाई है। अतः इस विवाद ग्रस्त सूत्र का उचित स्थान अष्टाध्यायी में ही है कि तृतीय प्रति संस्कार में इसे उणादि से हटाकर अष्टाध्यायी के "धातोः" ३-१-९१" के अधिकार में पढ़ दिया जाये। इस प्रकार सारा ही विवाद भी समाप्त हो जायगा तथा यह सूत्र अपने १४ प्रत्याहारों के अधिकृत क्षेत्र में आकर शोभा भी पायेगा। तथा अष्टाध्यायी की यह कमी भी पूरी हो जायगी। यदि ऐसा न भी किया जाय तो भी ठीक होगा। कि यह सूत्र उणादि के माहेश्वर होने का अन्तः प्रमाण का काम देता रहेगा। संभव है महेश्वर ने इसी प्रयोजन से उणादि में इस एक ञम् प्रत्याहार का उपयोग कर दिया हो।

# परिशिष्ट (४)

## प्रथम पुरुष

पुरुष के भेद व्याकरण में ३ बनाये गये हैं। (१) प्रथम पुरुष (२) मध्यम पुरुष (३) उत्तम पुरुष। उत्तम व मध्यम नाम करण तो ठीक है। परन्तु प्रथम पुरुष संख्या वाचक नाम करण ठीक नहीं है। क्योंकि प्रथम तो वक्ता ही होता है अर्थात् उत्तम पुरुष ही प्रथम व्यक्ति या प्रथम पुरुष होता है। मध्यम पुरुष हर ओर से द्वितीय ही पड़ेगा पर जिसे हम प्रथम कहते हैं वह वास्तव में तृतीय पुरुष होता है उसे प्रथम नहीं कहा जाना चाहिये यह नाम करण भी गलत है। इसी नाम करण के कारण ही लुटः प्रथमस्य डारौरसः अपने लस्याधिकार से घसीट कर अनुचित स्थान पर पढ़ा गया है क्योंकि वहां (अपञ्चम्या) (तृतीया सप्तम्योर्बहुलम्) पूर्व में पठित है अतः प्रथम के अन्वादेश होने के कारण डा रौ र सः का भी उपदेश यहां कर दिया। यदि प्रथम के स्थान पर अन्य पुरुष नामकरण किया जाता तो लुटः प्रथमस्य सूत्र यहां न घसीटा जाता। प्रारम्भिक कक्षाओं में हिन्दी की व्याकरणों में अन्य पुरुष ही पढ़ाया जाता है जो उचित नहीं है। अतः प्रथम पुरुष संज्ञा गलत है इसे अन्य पुरुष कहा जाना चाहिये। इतना ही नहीं रूप भी उत्तम मध्यम अन्य पुरुष इस क्रम से ही चलने

चाहिये तथा प्रक्रिया भी इसी क्रम से अपनानी चाहिये शब्द साधुत्व में। अर्थात् रूप इस प्रकार चलने व सिद्धि किये जाने चाहिये।

उत्तम पुरुष—पठामि पठाव: पठाम:।
मध्यम पुरुष—पठसि पठथ: पठथ।
अन्य पुरुष—पठति पठत: पठन्ति।

लुट: प्रथमस्य डारौरस: का पाठ २-१-७५ में अन्वादेश के कारण नहीं अपितु प्रथम संख्या के कारण ही जान पड़ता है क्योंकि तज्झयोरे शिरेच् आदि भी तो अन्वादेश हैं वे यहां नहीं पढ़े गये अपितु अपने ही लस्याधिकार में ही पढ़े गये हैं। प्रथम पद के कारण ही वेचारा लुट: प्रथमस्य सूत्र अपने घर से घसीट कर हिगरवा वन्दर बना दिया गया। अत: प्रथम पुरुष का नाम करण अन्य पुरुष ही उचित है अथवा अपर अवर अमध्यमे में से कोई भी नामकरण किया जा सकता है। यदि यह कहा जाय कि उत्तम व मध्यम पुरुषों के प्रयोग विषय बहुत सीमित हैं। अत: प्रथमिकता के आधार पर इसे प्रथम कहा गया तो बात मुख्यता की हुई। सर्वाधिक प्रयोग का विषय होने से। तो इसे संख्यापरक नहीं समझना चाहिये जो लुट: प्रथमस्य को वहां से घसीटा जाये। सर्वाधिक प्रयोग का विषय होने से इसे प्राथमिकता प्राप्त है अवश्य तो रूप चलाने में भी प्रथम स्थान अनुचित नहीं परन्तु संख्या वाचकत्व मानना उचित नहीं।

---

पृष्ठ ८ का अवशेष

इस प्रकार की बात सहज ही बुद्धि में आ जाती है पर यदि गुण वृद्धि न कह कर (ते) इस सर्वनाम का प्रयोग किया जाये तो ते आदेशों का भी वाचक होकर अ ए ओ आ ऐ औ इक् के स्थान पर करने लगता है तो "दिव औत्" सूत्र से औ आदेश व के स्थान पर न होकर इ के ही स्थान पर होने लगता और द्यौ: सिद्ध न होता। इसी प्रकार अनेक स्थलों पर दोष आते अत: ते इस सर्वनाम का प्रयोग नहीं किया जा सकता गौरव भले हुवा पर वृद्धि पदों का प्रयोग ही उचित है इस पुनर्ग्रहण से इस बात पर बल पड़ता है कि जहां यह कहा जाये कि गुण हो वृद्धि हो वहीं इक् के स्थान पर होगा अन्यत्र दिवऔत् आदि में नहीं। अत: गुण वृद्धि का पुन: प्रयोग भूल नहीं हैं न यश से गिराता है अपितु और अधिक सूक्ष्म बुद्धि-मत्ता का प्रतीक है।

---

## अथ द्वितीय पाद:

जिस प्रकार प्रथम पाद में गुणवृद्धि संज्ञाओं का निर्देश सर्वत: पूर्व किया और कहां-कहां गुणवृद्धि होते हैं और कहां-कहां नहीं होते हैं यह निर्देश भी किया उसमें क्ङिति च १-१-५ सूत्र भी है जो कित व ङित प्रत्ययपरे गुणवृद्धि का निर्देश करता है परन्तु कुछ ऐसे स्थल भी हैं जहां कित ङित् प्रत्यय परे नहीं है फिर भी गुणवृद्धि का निषेध इस्ठ है अत: उन्हें किद्वत् ङिद्वत मान करके निषेध करने का मार्ग बनाया

है अतः इस द्वितीय पाद में किद्वत ङिदृत् भाव दर्शाया है। यथा गाङ कुटादि-ष्णोऽञ्णिन्ङित, असंयोगाल्लिट् कित् । यह प्रकरण १-२-२६ तक चला है जो अत्यावश्यक है । जिससे यह ज्ञान हो जाता है कि कहां-कहां गुणवृद्धि नहीं होते इनके पश्चात् पुनः संज्ञाओं का क्रम चला है और स्वरों की संज्ञायें दी गई हैं। यथा ह्रस्व दीर्घप्लुत उदात्त अनुदात स्वरित अपृक्त उपसर्जन प्रातिपदिक कुल ९ संज्ञायें बतलाई गई। इन संज्ञाओं के साथ-साथ इस पाद में स्वरों में एक श्रुति स्वर अर्थात् जिसमें उदात् अनुदात्त स्वरित का भेद न होकर समान रुप से उच्चारण हो यह कहां कहां होता है। यह प्रकरण ३३ से ४० वें सूत्र तक चला है। ५३ से ५७ तक अशिष्य अर्थात् अक्तव्य प्रकरण चला है और ५८ से ६३ तक वचन का विधान चला है एक से अन्त तक एक शेष प्रकरण चला है अर्थात् अनेक पादों में क्या शेष रहकर उनका बोध करा देता है। इसमें एक पद शेष रह जाता है अन्यपद निवृत्त हो जाते है। जैसे सरूपाणनिकशेष वृद्धों पूना स्त्री पुंवत पुमान स्त्रियां भ्रातृ पुत्रौ न पुंसकम् पिता मात्रा श्वसुरः श्वश्रत्यदादीनि पशुसंघेषु स्त्री शिष्यते ।

इति प्रथमाध्यायस्य द्वितीयः पादः

## अथ तृतीयः पादः

इस पाद में केवल २ संज्ञाओं का निर्देश किया है। धातु संज्ञा व इत् संज्ञा १-३-१ में भू आदि की धातु संज्ञा तथा १-३-२ से इत्संज्ञाओं का विधान ८ तक है। जिससे यह ज्ञान होता है कि किन-किन का नवें सूत्र तस्य लोपः से लोप होता हैं यहां पर इस सूत्र (यथा संख्यमनुदेशः समानाम) का कोई औचित्य प्रतीत नहीं होता। १-३-११ का सूत्र अधिकार सूत्र का लक्षण बतलाया है कि स्वरित स्वर से उस पर पद का ही अधिकार समझना चाहिए। इससे पता चलता है। कि पाणिनि ने अधिकार पदों को स्वरितान्त किया था। जिनका पता अब नहीं चलता यह खेद की बात है। स्वर लुप्त हो गये लोग स्वरों से अपरिचित हो गये हैं। इसके पश्चात् १-६-१२ से उन-उन स्थलों का निर्देश है जहां जहा आत्मनेपद प्रत्यय होते हैं। यह प्रकरण १-३-७७ तक चला है और ७८ से अन्त ९३ तक परस्मैपद स्थलों का निर्देश है।

इति तृतीय. पादः ॥

## अथ चतुर्थ पादः

इस चतुर्थपाद में भी कुछ संज्ञाओं का निर्देश किया गया है कडाराः कर्मधारये तक अर्थात् २-२-३८ तक एकासंज्ञा का अधिकार १-४-१ से चलता है अर्थात् यहां कही गई संज्ञाओं में से किसी पद की एक ही संज्ञा हो सकती है दो नहीं। जैसे जिसकी

भ संज्ञा है उसकी पद संज्ञा नहीं हो सकती जिसकी गुरु संज्ञा है लघु नहीं होगी। जिसकी कर्तृ संज्ञा होगी कर्मादि संज्ञायें नहीं होगी। जिसकी आत्मने पद संज्ञा होगी परस्मैपद संज्ञा नहीं होगी इत्यादि।

१-४-२ पर एक ऐसा सूत्र है जो अष्टाध्यायी व पाणिनि का अस्त्र है अमोघ अस्त्र है जहाँ-जहाँ धर्म संकट आता है उससे यही सूत्र उबारता है वह परमोपयोगी सूत्र है (विप्रविपंधे परं कार्यम) जहाँ-जहाँ दो-दो कार्य प्राप्त होते है वहाँ-वहाँ यही सूत्र-निर्णय देता है कि जो पर अर्थात बाद में कार्य कहा गया हो वही होगा। क्योंकि लोक में देखा जाता है। कि बाद में ऐसा दिया गया आदेश या कार्य पहले दिये गये आदेश या बताये गये कार्य का अपवाद होता है अर्थात् वह नहीं यह करो। जब स्वामी को प्यास लगी हो तो कहेगा पानी लावो और बाद में यदि कहे अच्छा शर्बत लावो तो इसका अर्थ हुवा कि पानी नहीं शर्बत बनाकर लावो इसी प्रकार दूसरा सूत्र ८-२-१ पर (पूर्वत्रासिद्धम्) भी कहा गया है जो इसका सहोदर है इस पाद में नदी-घि लघु गुरु अङ्ग-पद-भ ये ७ संज्ञाये बतलाई गई है। सूत्र २१ से २२ तक वचन विधान करके सूत्र २३ से कारके का अधिकार चलता से और अपादान सम्प्रदान करण अधिरण कर्म कर्ता इन छ: कारकों का परिचय दिया है। सम्बन्ध को कारक नहीं माना जाता है अत: शेष में षष्ठी का विधान किया है क्रिया में जो-जो उपकारक होता हैं। वही कारक होता है। सम्बन्धी भाग नहीं लेता क्रिया में अत: वह कारक नहीं जैसे मोहन की गाय चरती है तो चरना क्रिया गाय कर रही है वह कारक हुवा मोहन नहीं शेष रहने से मोहन में षष्ठी हो जाती है। अत: कारक के अधिकार में सम्बन्ध की व्याख्या परिचय व गणना नहीं की गई है एकमात्र यही शेष रहने से शेषेषष्ठी कहा गया है। सम्बन्धी हर कारक का होता है इस कारण से भी उसे कारकों से भिन्न माना जाता है। इसके पश्चात निपात-उपसर्ग-गति व कर्म प्रवचनीय संज्ञायें तथा किन-किन की ये सज्ञायें होती हैं यह सब ९७ सूत्र तक वर्णित है गति व उपसर्ग संज्ञक शब्द धातु के पूर्व अर्थान्तर करने हेतु प्रयुक्त होते हैं जैसे हरति,-आहरति, संहरति, प्रहरति, विहरति, आदि। ये उपसर्ग हैं प्रपरा अप सम् अनु अव निस दुस् विआङ नि अधि अपि अति सु उत् अभि प्रति परि उप इन्हीं की गति संज्ञा भी क्रिया के योग में ही होती है। सूत्र ६१ से कुछ और गति संज्ञा के स्थलों का भी वर्णन है जो ८२ सूत्र तक चला है १-४-८२ तक ८३ से कर्म प्रवचनीय संज्ञा चली है जो कि अनु उप अप परि सु अति अपि और ईश्वरार्थ अधि की होती है और इनके योग में द्वितीया ही होती है यह विधान किया है।

तदनन्तर धातु के आगे-आने वाले काल बोधक लकारों लट् आदि के स्थान पर आदेश होने वाले प्रत्ययों तिप आदि की परस्मैपद संज्ञा की है उनमें तङ व शानच् कानच् इन प्रत्ययों की आत्मनेपद संज्ञा बतलाई है। पुन: प्रथम, मध्य उत्तम

पुरुष संज्ञा व एक वचन द्विवचन व बहुवचन संज्ञा व संज्ञी का विधान करके अन्त में संहिता संज्ञा व अवसान संज्ञा बताई फिर सुऔजस आदि प्रत्यय जो प्रतिपादिक और तिप्तसादि जो धातुवों से होते है इनकी दोनों, की विभक्ति संज्ञा भी की है। "प्रत्यय व विभक्ति पर्याय है"। इस प्रकार बाद में भी २९ संज्ञाओं का वर्णन है तथा अत्यन्त उपयोगी बातें बतलाई है हाँ स्वतंत्रत: कर्ता जो होता है उसका प्रेरक व प्रयोजक हेतु सज्ञक कहा जाता है। ये कुल २९ संज्ञाये जिनमें निपात उपसर्ग गति कारक कर्म प्रवचनीय वचन पुरुष परस्मैपद आत्मनेपदादि अनेक मूल भूत स्तम्भ बताये गये हैं। यह समझ में नहीं आया कि एक संज्ञाधिकार में निपात व उपसर्ग व गति संज्ञा तीनों साथ-साथ कैसे कहीं ? यह प्रतिज्ञा भंग है। मेरे विचार में इन्हें एक संज्ञाधिकार से बाहर पढ़ना चाहिए।

इति प्रथमोऽध्याय:

# प्रथमोअध्याय परिशिष्ट (५)

इस अध्याय के द्वितीय पाद में (तत्पुरुष: समानाधिकरण: कर्मधारय:) यह सूत्र पढ़ा है जो उचित नहीं। यदि यह कहा जाय कि संज्ञाओं का यहां निर्देश कर रहे हैं अत: इसे भी यहां कर्मधारस्य संज्ञा का ज्ञान कराने पढ़ा है तो प्रश्न है फिर तो संख्यापूर्वो द्विगु: भी यही पढ़ा जाना चाहिये क्यों नहीं पढ़ा ? यह तर्क उचित नहीं है। इसे तो समासाधिकार में प्राक्कडारात्सास के पश्चात् ही उपयुक्त स्थान पर पढ़ा जाना चाहिये था। २-१-२२ के बाद। तत्पुरुष: २-१-२२ के बाद केवल (समानाधिकारण: कर्मधारय:) इतना ही पढ़ने की आवश्यकता है तत्पुरुष: पद की अनुवृति ऊपर से आ जायेगी समानाधिकरण स्तत्पुरुष: कर्म धारय संज्ञा भवति अथवा २-२-२२ के बाद शेषों बहुव्रीहि: २१-२२ के पूर्व पढ़ना भी ठीक है। नवेति विभाषा सूत्र में न वा इन दोनों की मिश्रित संज्ञा विभाषा कहीं गई है परन्तु विभाषा वास्तव में वा की ही है पुन: न का प्रयोग क्यों किया गया· इसे समझना अत्यावश्यक है। सो समझिये। विधि सदैव नित्य होती है जब उसकी कोई वैकल्पिक विधि की जाती हैं तो यह आवश्यक होता है कि पूर्व प्राप्त नित्य विधि यानी कार्य के नित्यत्व का प्रतिषेध किया जाये कि यह विधि यहां नित्य नहीं होती है अत: (निषेधात्मक पद) न पढ़ा जाना अनिवार्य है (न) के द्वारा पूर्व प्राप्त नित्य विधि की नित्यता का निषेध करके तब प्रश्न हुवा ? फिर क्या ? उसका उत्तर होता है (वा) अर्थात् नित्य नहीं अपितु विकल्प से होता है। अत: (न) से निषेध व (वा) से विकल्प दोनों (न वा) की मिलकर विभाषा संज्ञा होती हैं। इस सूक्ष्मता को प्राय: न समझा जाता है न समझया ही जाता है यह खेद की बात है।

इति परिशिष्टम् ॥

इस संस्कृत व्याकरण के तृतीय प्रतिसंस्कार में अनेक गम्भीर परिवर्तनों की अनिवार्य आवश्यकता है। यह बातें मैं इस लिये लिख रहा हूं कि यदि मैं जीवित न रहा और अष्टाध्यायी का प्रति संस्कार का अवसर न पाया तो कोई साहसी व्यक्ति इनके ही आधार पर तथा अपनी खोजों के भी आधार पर प्रति संस्कार उत्तम रीति से कर सकेगा।

# प्रतिसंस्कार विधि

## कात्यायन और उनके वार्तिक

किंवदन्ती है कि कात्यायन पाणिनि के समकालीन थे और पाणिनि से अधिक विद्वान थे। उन्होंने पाणिनि की अष्टाध्यायी पर उसकी अपूर्णता को दर्शाने के लिए वार्तिक बताये थे पर मैं यह बात नहीं मानता। प्रथम तो यह बात है कि अष्टाध्यायी पाणिनिकृत है ही नहीं। अपितु महेश्वर कृत है। दूसरी यह बात कि जो बात सूत्रों से सिद्ध नहीं होती थी और आवश्यक थी उसके विषय में परार्श के रूप में ही कात्यायन ने वार्तिक लिखे हैं। जैसे "तुल्यास्य प्रयत्नंसवर्णम्" सूत्र से ऋ लृ की सवर्णसंज्ञा स्थान भेन से सम्भव नहीं जबकि ऋ व लृ की परस्पर सवर्ण संज्ञा की आवश्यकता है। होतृ लृकार: होतृकार: में। अत: परामर्श दिया कि "ऋकार लृकारये: सवर्ण संज्ञा वक्तव्य" इसी को भटोजिदीक्षित ने अपने शब्दों में इस प्रकार कहा है अॢवर्णयोर्मिथ: सावर्ण्यं वाच्यम्" अत: हमें इस तृतीय प्रतिसस्कार में इस परामर्श से लाभ उठाकर तुल्यास्य प्रयत्नं सवर्णम् सूत्र के आगे "अॢकारौच" यह सूत्र पढ़ाना चाहिये इसी प्रकार 'सवृत-वितौ च' यह सूत्र भी बढ़ाना चाहिए। इससे संवृत को विवृत भी मानना नहीं पड़ेगा।

इस तृतीय प्रति संस्कार में ऐसा करने के पूर्व पूज्य गुरुदेव श्री स्वनामधन्य पं० रघुनाथ शर्मा के उस ग्रन्थ को अवश्य देख लेना चाहिऐ जिसमें उन्होंने कात्यायन के वार्तिकों का खण्डन किया है और दर्शाया है कि यह सब सूत्रों से स्वत: सिद्ध है। अर्थात् वार्तिक की आवश्यकता नहीं।

इस प्रकार सम्पूर्ण महाभाष्य भी देखना होगा और जिस जिस सूत्र का पतञ्जलि ने खण्डन कर दिया है। इसे सूत्र पाठ से निकालना होगा। इसी प्रकार अ अ इति को भी निकालना होगा। मेरे नेत्र अब असमर्थ हो रहे हैं। यदि मैं इसे पूर्ण न कर सका तो चतुर्मुखी उदार प्रतिभाशाली किसी विद्वान को यह कार्य पूरा करना है।

## अथ द्वितीयाध्यास्य प्रथम द्वितीय पादौ

इस अध्याय में आचार्य पाणिनि ने कहा है कि अब आगे जो विधि कही जा रही हैं वे सभी ही पद विधान समर्थ अर्थात भली प्रकार अर्थ बोध कराने में सशक्त हैं शक्ति

सम्पन्न हैं। खेद है कि समर्थ पद का वास्तविक अर्थ विद्यार्थी अन्त तक नहीं समझ पाते है। सम्यगर्थप्रत्यायने शक्तः इति समर्थः। सूत्र है ( समर्थः पदविधिः ) दूसरा सूत्र है ( सुबामन्त्रित पराङ्गवत्स्वरे ) अर्थात स्वर विधान में यदि आमन्त्रित पद ( सम्बोधन पद ) का कोई सुबन्त पद उपपद हो तो वह भी आमन्त्रितवत् माना जाता है। यथा कुण्डेनाटन् परशुना वृश्चन् तृतीय सूत्र ( प्राक्कडारात्समासः ) से समास का अधिकार चलता है। जो द्वितीय पाद के अन्त तक (कडाराःकर्मधारये ) तक चलता है। इसमें सभी प्रकार के समास विधान अशेष रूप से हो गये हैं। समास में सुबन्त ही पद सुबन्त के साथ जुड़ता है तिङन्त नहीं यह चौथे सूत्र ( सह सुपा ) द्वारा बतलाया गया है। और इसके बाद क्रमशः समास बतलाये गये है। सर्वप्रथम सूत्र ५ से २१ तक अव्ययीभाव समास बताये हैं २२ से २-२-२२ तक तत्पुरुष समास बताया है जिसमें संख्या पूर्व वाला द्विगुसमास होता है यह बताया। इसी में समानाधिकरण कर्मधारयः कहा जाना चाहिये। सभी कर्मधारय समास जो तत्पुरुष के भेद हैं यहां बतलाकर २-२-२३ से बहुव्रीहि समास शेष में कहे २-२-२८ तक २-२-२९ से द्वन्द्व समास बताकर २-२-३० से २-२-३८ तक उपसर्जन पूर्व द्वारा किस-किस का पूर्व प्रयोग होता है बतलाया। इस प्रकार यहां तक समास सम्बन्धी प्रकरण चला है।

इति प्रथम द्वितीयौ पादौ।

# परिशिष्ट ६

प्रथमानिर्दिष्टं समास उपसर्जनम १-२-४३ को भी वहां न पढ़ करके २-२-३० के ही पूर्व पढ़ना चाहिये या २-२-२२ के बाद तत्पुरुषः समानाधिकरणः कर्म धारयः २-१-२३ पर ही पढ़ना चाहिये। १-२-४३ पर पाठ अवैज्ञानिक है। संख्यापूर्वो द्विगुश्च यह पढ़ना चाहिये। चकार से तत्पुरुष सज्ञा भी होगी।

## अथ तृतीय पादः

इस तृतीयपाद में केवल पूर्वोक्त कारकों में तथा विशेष स्थिति में विभक्तियों का विधान किया है। अपादान में पञ्चमी सम्प्रदान में चतुर्थी अधिकरण में सप्तमी करण में तृतीया कर्म में द्वितीया व कर्म प्रवचनीय युक्त द्वितीया प्रतिपदिकार्थ लिङ्ग परिमाणवचनमात्रे प्रथमा और सम्बोधन में भी प्रथमा प्रेरक प्रयोजक में भी प्रथमा और शेष में षष्ठी का सर्वत्र विधान किया है। यह सब से विस्तृत है। सूत्र ५० से ७३ तक चला है।

इति तृतीयः पादः।

है यह सूत्र वहीं पढ़ा जाना चाहिये । इस अकेले सूत्र को विना किसी प्रकरण के २—४—८५ में पढ़ना और आदेश प्रकरण में न पढ़ना उचित नहीं प्रतीत होता ।

इसका उपयुक्त स्थान हम आगे जहां प्रसंग आयेगा वहीं बतलायेंगे कि ३-४-७९ पर तिप्तस्झि पढ़ा जाना चाहिये । यहां भी पाणिनि की महती त्रुटि है जो इसे हिंगरूवा वन्दर बना दिया है । यहां पढ़ने से क्या शक्ति इसे प्राप्त हो गई है क्या औचित्य है जो अपने कुटुम्बियों से निकाला गया । यह बात समझ में नहीं आती है । कोई पूर्वापर्य सम्बन्ध व प्रसंग नहीं है । न आवश्यकता ही है । यदि यह कहा जाय कि पञ्चमी तृतीया सप्तमी आदि विभक्तियों के अन्वादेशों का प्रसंग था अत: उन्हीं के प्रसंग में प्रथम विभक्ति का अन्यादेश होने से यहां पाठ कर दिया गया तो यह भी उचित नहीं क्योंकि ऊपर कारकों का प्रसंग है और ये अन्वादेश पुरुष वचनों के हैं जो मेल नहीं खाते । दूसरे यह कि सभी अन्वादेश होने से अपने लस्याधिकार में ही पठि है अत: यह भी वही पढ़ा जाना चाहिये सम्भव है महेश्वर ने लस्याधिकार मे न्व· ही पढ़ा हो । इति द्वितीयोऽध्याय: ।

## अथ तृतीयो अध्याय:

इस अध्याय में प्रथम चार सूत्रों के अधिकार एक साथ प्रारम्भ होते हैं । वे हैं प्रत्यय:, परश्च, आद्युदात्तश्च, अनुदात्तौ सुप्पितौ ।। इनका अर्थात यहां से जो विधान किये जाते हैं वे प्रत्यय कहलाते हैं और वे प्रकृति से परे ही होते है और वे सभी आद्युदात्त भी होते हैं इनमें जो सुप् और पित तिङन्त यथा तिप् सिप् मिप् ये अनुदात्त होते हैं यह वतलाया है । सुप् का अभिप्राय है सु औ जसादि अन्तिम सुप् तक ।

इसके पश्चात उन प्रत्ययों का विधान करते हैं जो धातुओं से या प्रातिपदिकों से होते हैं और जुड़कर धातु बन जाते हैं । इस प्रकार यहा अनेक धातु निवृत्ति प्रकरण दिया हैं । वे प्रत्यय हैं - सन् - क्यच् - काम्यच् - क्यङ - क्यष णिङ - णिच- यङ - आप ईयङ । ये ११ प्रत्यय होते हैं इनमें सन् यङ यक आप ईयङ णिङ ये ६ प्रत्यय धातुवों से और शेष प्रातिहपदिक से होते हैं । णिच् प्रत्यय धातु व प्रातिपदिक दोनों से होता है यथा मुण्डयति में प्रातिपदिक से पाचयति में धातु से किन्तु ये सभी प्रत्ययान्त पद धातु बन जाते हैं और इनका तिङन्त रूप चलता है । कुछ प्रत्यय विशेष अर्थों में ही होते हैं जैसे सन इच्छार्थ में क्यच भी इच्छार्थ में यङ आप णिङ आदि स्वाथ में ही होते हैं धात्वर्थ ही इनको भी अर्थ होता है परन्तु इनमें कोई बन्धन नहीं ये हर धातु से हो सकते हैं । आगे जो प्रत्यय कहे जा रहे हैं उनमें बन्धन है जैते धातु से लृट् प्रयत्य परे रहते स्प लुट परे तास्

लेट् परे सिप् लिटि आम-लुङि च्लिप्रत्यय जिसे सिजादेश और क्स चङ अङ चिण ये ५ आदेश होते हैं च्लि अपने रूप में कभी नहीं रहता इस प्रकार ३—२—६६ तक ये प्रत्यय कहे गये जो धातु से ही होते हैं। सूत्र ६७ में संस्कृत का प्राय यक प्रत्यय होता है जो धातु से ही होता है जो मात्र कर्म को ही कहता है यदि धातु सकर्मक है तो कर्म में चूंकि ग्रामः गम्येत यदि अकर्मक है तो भाव में गया आस्यते। यहां यक् प्रत्यय धात्वर्थ को ही कहता है इसी को भाव कहते हैं। ६८वें सूत्र में कर्ता के अर्थ में प्रत्यय कहे हैं भ्वादि से शप् पचदि से भी शप् दिवादि से श्यनस्वादि से श्नुः तुदादि से श.—रुधादि से श्नम तनादि से उ कृञ्‍ा से उः क्रयादि से श्ना कुछ से श्नु और आनच् भी छन्द ( वेद ) में आपच् भी आशिष लिङि अङ प्रत्यय होता है। इस प्रकार अब ९१वें सूत्र से घातों का अधिकार चलता है अर्थात आगे कहे जाने वाले प्रत्यय समान रूप से सभी धातुवों से होते है। दूसरी बात यह है कि कुछ प्रत्यय लिङ भिन्न हैं और उनकी संज्ञ (कृत) की गई हैअतः यहाँ से कृदन्त प्रकरण भी चलता है। कृत की व्याख्या है यो धातुं प्रतिपदिकं करोति स कृत। अतः जब ये प्रत्यय धातुवों में जुड़ते हैं तो संज्ञा पद बन जाते हैं जैसे राम, कृष्ण, बुद्ध आदि अतः इन प्रत्ययों का व्याकरण शास्त्र में सर्वाधिक महत्वपूर्ण स्थान है।

इन प्रत्ययों की जानकारी अनिवार्य है। ये सभी प्रत्ययकर्ता के अर्थ में होते हैं कर्तरि कृत यह सूत्र पाणिनि ने पढ़ा है। फिर भी अपवाद रूप में कुछ प्रत्यय भाव में कुछ कर्म में भी होते हैं जो यथा स्थान बतलाये जायेंगे। अब यहाँ सभी कृत् प्रत्ययों का परिगणन करते हैं। बीच बीच में कालाधिकार भी चलते हैं जैसे भूते, इस अधिकार में जो प्रत्यय कहे हैं वे भूत काल में ही होते हैं चाहे कृत हो या लकार हों। जैसे क्त प्रत्यय कृत है भूतकाल में ही होता है स गतः। लङ लिट लकार है और भूतार्थ में ही होते हैं। इस घातों अधिकार में सभी प्रत्यय जो धातु से ही होते हैं कहे गये हैं।

काल द्योतक लकार १० कहे गये हैं लट् लिट् लुट् लृट् लेट् लोट् लङ् लिङ् लुङ् लृङ् ये तिङन्त क्रिया पद रूप बनाते है और शेष जो कृत प्रत्यय हैं अर्थात तिङ्भिन्न हैं वे काल वाचक होने के साथ साथ नाम अर्थात संज्ञा प्रातिपादिक अर्थात भी बनाते हैं यथा अग्निष्टोमयाजी। कृत प्रत्यय ये हैं—तव्यत-तव्य अनीपर-क्यप ण्यत् ण्वुल् और तृच् ये ८ प्रत्यय कृत्य कहे जाते हैं। कृत्य का अर्थ है प्रयोग करने योग्य। अतः इसी अर्थ में आने के कारण इन्हें कृत्य कहते हैं इसी कारण ये भावकर्म प्रयुक्त होते हैं। क्त प्रत्यय, खलर्थ, कृत्य व यक् ये चारों प्रत्यय भावकर्म में आते हैं ( कर्तरि कृत् ) कृत प्रत्यय कर्ता में और लकार कर्ता में भी कर्म में भी और भाव में भी होते हैं। ( लः कर्मणि च भावे चा कर्म केभ्यः ) खलर्थ प्रत्यय के ईषत् दुः सु अर्थ है ईषत का अर्थ स्वल्प दुः सु ये बुरे व भले अर्थ

में आते हैं यथा ईषत्कर: दुष्कर: सुकर: ये ३ अर्थ खल प्रत्यय के होते हैं जो भाव कर्म में आते हैं शेष कृत्प्रत्यय कर्ता के अर्थ में आते हैं। वे हैं—ल्यु णिनि अच् क: श: ण: ण्वुन थकन ण्युट् वुन अण् टक् अच् ट इन् खश् खच् ड रमुन खिष्णुच् खुकम् क्विप कम् क्विप् . प्वि ण्युट् विट् कप् ण्विन् विच् मनिन् क्वनिप् वनिप् खणिनि ड, क्त, क्तवतु, ड्वनिप अतृन कानच क्वसु लिडादेश हैं शतृ शानच लडादेश हैं ये दोनो सत कहे जाते हैं (तौ सत) यह सूत्र है, शानन् चानश् तृन् इणच् क्स्नु: क्नु: घिनुण् वुञ् युच उकम् षाकन् इनि: आलुच् रू: क्मरच् घुरच् कुरच् क्वरप् अक र: उ: कि किन नजिङ आरू: क्र क्लकन वरच् क्विप डु—ष्ट्रन इत्रक्त: ये भूते वर्तमाने च भवन्ति। तथा ड क्त घञ णेच् इनुण् अप् क्त्रि: अथुच नङ नन् स्त्रियां क्तिन अ अङ इञ ण्वुच अनि: घ: खल तुमुन क्तिच। ये घञादि क्तिजन्त तीनों काल में होते हैं। अब जो प्रत्यय कहे जा रहे जा रहे हैं वे केवल धात्वर्थ में ही होते हैं काल में नहीं। जैसे अग्निष्टोनयाजी पुत्रो ऽस्य जनिता में अग्निष्टोमयाजी भविष्य के लिये भी है यहां काल में णिनि प्रत्यय नहीं हुवा है भूतार्थ में अपितु केवल धात्वर्थ यज्ञ करने मात्र अर्थ में हुवा है।

इसी प्रकार लिङर्थे लेट और तुमुन प्रत्यय के अर्थ में अर्थात (के लिये) के अर्थ में से सेन असे असेन क्से कसेन अध्यै अध्यैन कध्यै कध्यैन शध्यै शध्यैन् तव तवेङ तवेन णमुल कमुल तोसुन कसुन ये १९ प्रत्यय वेदों में आते हैं। कृत्यार्थ तवै, केन, केन्यत्वन, ये ४ प्रत्यय आते हैं वेदों में।

वेद से वाहर लोक में क्त्वा खमुञ भी प्रत्यय कहे हैं अन्त में क्त प्रत्यय अनेक अर्थों में वतलाकर कृदन्त प्रकरण समाप्त है।

इसके वाद ७७ सूत्र से ( लस्य ) का अधिकार प्रारम्भ होता है। यहां आदेश तिप्तसादि और आदेशों के आदेश टेरे, झेर्जुस आदि वताये गये हैं। तिङ व शितों की सार्वधातुक संज्ञा शेष की आर्वधातुक संज्ञा तथा छन्द में दोनों ही होंने को बताकर प्रकरण समाप्त किया है। इसी में लुट: प्रथमस्य डा रौ रस: ७९वें पर पढ़ना चाहिये।

इति तृतीयोऽध्याय: समाप्त।

# परिशिष्ट (७)

## तृतीया अध्याय:

इस प्रकार इस अध्याय को हम व्याकरण शास्त्र की रीढ़ कह सकते हैं। पाणिनि

ने अष्टाध्यायी से पृथक धातु पाठ पढ़ा है वे मूल धातु हैं पर इस अध्याय में सनादि प्रत्ययों को लगाकर नये धातु बनाने की भी विधि बताई है इसी प्रकार धातुवों में प्रत्यय लगाकर संज्ञा पद बनाने की भी विधि बताई है तथा वाक्य विन्यास द्वारा शुद्ध संस्कृत लिखने पढ़ने समझाने व बोलने का भी विधान किया है जो कि लक्ष्य है। लकारों का विधान क्रमश: कालानुसार ही किया है अत: पहले भूते फिर वर्तमाने फिर भविष्ये शेषे लृट कहा है। यही वैज्ञानिक क्रम है सिद्धान्त कौमुदी में टित व ङित के क्रम से पढ़ा है उसमें भी अकारादि क्रम से पढ़ा है लट लिट् लुट् लृट् वर्तमान भूत भविष्य का भी क्रम ठीक ही है। ज्योतिषी अपनी ही पृथ्वी को केन्द्र मान कर गणना करता है हम भी वर्तमान जो उपस्थित है उसे पहले और फिर बीते हुये को तब आने वाले का विचार करते है तो अनुचित नहीं इस प्रकार लट् लिट् लुट् व लृट् भी ठीक ही हैं। अन्त में अनद्यतने भविष्ये भी ठीक है लृट् के पूर्व भी ठीक है। लुट: प्रथमस्य डा रौ इस का पाठ २–४–८५ पर खटकता है जो लस्याधिकार में ३–४–७९ पर लादेशादेशों में सामान्यनिर्देश स्थान पर ही उचित है।

कृत और लकार कर्ता में कृत्यक्त खनर्थ सकर्मक धातु से कर्म में और अकर्मक धातु से भाव में यानी धात्वर्थ में ही आते हैं और लकार कर्ता कर्म भाव तीनों में ही बताया कृतप्रत्यय १२५ के लगभग हैं। तिप्तसादि तो लादेश है लादेशादेश है डारौरस: आदि अत: इन्हें तिबादि के बाद तुरन्त उभयपदसामान्यादेश होने से रखना सर्वथा उचित है। अमोमश का मशादेश तो लादेश के आदेश का भी आदेश है प्रपौत्र है।

टिटात्मनेपदानां टेरे एकदेशीय लादेशादेश है अत: इन्हें सबसे अन्त में पढ़ा जाना चाहिये। इसी की जगह लुट: प्रथस्य डारौ रस: उचित है रखना।

इति परिशिष्टम्।

## अथ चतुर्थ–पंचमाध्याय

इस चतुर्थाध्याय में यह बतलाया गया है कि पूर्वोक्त कृदन्त प्रक्रिया द्वारा जो संज्ञायें बनीं जिन्हें नाम व प्रातिपदिक भी कहते हैं उनका प्रयोग कैसे किया जाये इस विषय में यह बताया गया कि उन्हें सुबन्त करके बोला जाता है जिससे कारक व वचन का ज्ञान होता है अत: सु औजस् आदि २१ विभक्तियों का विधान किया गया जो ४–१–२ के द्वारा निर्दिष्ट है। तदनन्तर नामों से स्त्रीलिंग बनाने की विधि बताई है जिसमें अजादि अदन्त नाम से टाप् प्रत्यय और ॠदन्त नान्त से ङीप् होता है। इसी प्रकार डाप् ङीष् ऊङ् ङीन् चाप् ये ७ प्रत्यय होते हैं तो नाम स्त्रीलिंग हो जाता जैसे अज से अजा कमल से कमला कर्तृ से कर्त्री दण्डिन से दण्डिनी आदि। इनसे भी

सु आदि विभक्तियां होती हैं तभी ये पद माने जाते हैं। और तभी बोले भी जाते हैं अन्यथा नहीं। यह प्रकरण ४-१-७५ तक चलता है।

४-१-७६ से दूसरा बहुत बड़ा और अत्यन्त उपयोगी प्रकरण तद्धित नामक चलता है। तेभ्य प्रातिपदिकेभ्यो हित इति तद्धित:। अर्थात प्रातिपदिकों के हित में जो प्रकरण कहा जा रहा है वह तद्धित है यह प्रकरण भी अत्यन्त महत्वपूर्ण है इसमें लोक व्यवहार योग्य नामों की उत्पत्ति नामों से ही की जाती है। कृदन्त और तद्धित दोनों ही प्रकरण नामों की उत्पत्ति करते हैं अन्तर यह है कि कृदन्त में धातुओं से प्रत्यय करके नाम निवृत्ति होती है, जैसे राम, कृष्ण और तद्धित में नामों से प्रत्यय करके नाम निवृत्ति होती हैं यथा औपगव: पाणिनि: यह तद्धित १५ प्रकरणों में विभक्त है अत: यह सबसे बड़ा व विस्तृत प्रकरण है और कुल लगभग २२५ प्रत्यय इसमें कहे गये हैं क्रमश १५ प्रकरणों के नाम ये हैं अपत्याधिकार रक्ताद्यर्थक चातुरर्थिक शैशिक प्राग्दीव्यतीय ठगधिकार प्राग्घितीय छयतोरधिकार: ठञाधिकार भावकर्माधिकार पाञ्चमिक मत्वर्थीय प्राग्दिशीय प्रागिवीय और स्वार्थिक। ये प्रकरणों के नामकरण अनेक दृष्टियों से किये गये हैं। अपत्य सन्तान को कहते हैं इस अर्थ में जो प्रत्यय हैं वे अपत्याधिकार में। कषायेण रक्तं वस्त्रं अर्थात कषाय नाम छाल व पुष्प आदि के काढ़े से रंगा गया वस्त्र काषाय कहलाता है जैसे ढाक के लाल फूलों से रंगा गया सन्यासियों का वस्त्र गेरुआ सा होता है काषाप कहलाया तो रंगने के अर्थ में रक्ताद्यर्थ प्रकरण इसी प्रकार से तदस्मिन्नस्तीति देशे तन्नाम्नि तेन निवृतम तस्य निवास: अदूरभवश्च इन ४ अर्थों वाले प्रकरण को चातुरर्थिक कहते हैं। शेष अर्थों वाले प्रकरण को शैषिक और तेनदी व्यति सूत्र के पूर्व तक को प्राग्दी व्यतीय, हितार्थं प्रत्यय के पूर्व प्राग्घितीत, दिशार्थ प्रत्यय के पूर्व प्राग्दिशीय प्रकरण कहा जाता है। और इवार्थ प्रत्यय के पूर्व की प्रागिवीय नाम दिया गया। पञ्चमाध्यायोक्त प्रकरण को पाञ्चमिक कहा गया। कुछ प्रकरणों के नाम विशेष प्रत्ययों के आधार पर दिये गये जैसे ठगधिकार छयतोरधिकार ठञाधिकार भावकर्मार्थ मत्वर्थीय इनका अर्थ प्रकृति से सम्बद्ध किन्तु भिन्न होता है। जो प्रत्यय अपनी प्रकृति अर्थात जिस शब्द से प्रत्यय होते हैं उसी के अर्थ को कहते हैं उन्हें स्वार्थिक कहते हैं। इस प्रकार ये १५ प्रकरण है जो इनमे लगभग २२५ प्रत्यय होते हैं वे ये हैं।

अण् ण्य: अञ नञ स्नाञ इञ फाञ फक् आञ यञ ढकच् ढक् ऐरक् ढ्रक आरंग् छण् ढंम् पत् फ: ख: खञ छ: व्यत् व्यन् ठक् णं फिञ कुक् पिन् ञ्यङ् डयत् डय इनि घन घ टयण डुलच् वुञ यन् तल य: इनि त्र कटयच् विधल् भकल् ञ वुन् मतुप् डमतुप् ड्वलच् वलचू त्यक् वुंकर त्यय् छस् ञिठकन् म ऊ एण्य: टपहयुल् ठप् रूप्य मयच् ढिनुक् तसि: पुक् ट्लच् ष्ठन् ठन् मय् कक् ईकक्

ष्ठन् यप् उकञ् इकट—इमनिच् यक् त्व तिः चुञ्चप् चणपना नाञ् शालच् शङ्कट् कुटारच् रीरच नाटच् भ्रटच् विटच् विरीसच इनच् पिटच् त्यकन अठच् इतच द्वयसज दघ्नञ् मात्रच वतुप् डति त.प डः डट मट थट थुक तिथुक इथुक तीय लच इनच श न विनि इनि उरच रः मः ब तसिल त्रल् अत् ह्दा र्हिल अधुना थाल् थमुः दीनीं था अस्तातिः अतसुच रिल रिष्टाति आति एनप् तल् आति एनप् आय् आहि असिवा ध्यमुञ्धमुम् एधच एधाच् पाशप् अम् ञ लुक आकिनिच चरट् रूप्य तमय् इष्ठन् तरप् ईयसुन् रूपप् कल्पप देश्य देशीयर बहुच् जाती पर क अकच् ठच् अडचवुच डुपच ष्टरच डतरच डतमच ईकक् टेण्यण आम अमु कृत्वसुच तिकन सस्नः तिल तातिल छस्वच्वि साति तत्रा डाच् डच् षच षः अप असिच इच कप् तथा यूनस्ति काति प्रत्यय। इस प्रकार अनेक अर्थों को व्यक्त करने वाले ये तद्धित प्रत्यय विशेपार्थ द्योतक हैं। इनसे भाषा सौन्दर्य बढ़ता है। इति तद्धितान्तपञ्चमोऽध्यायः कुछ प्रत्यय रह गये हैं प्रमाद से।

# परिशिष्ट (८)

तद्धित प्रकरण में तेन रक्तं रागात् नक्षत्रेणयुक्त कालः, दृष्टं साम, परिवृत्तोरथः, तत्रोद्धृतं, व्रते, संस्कृत साऽस्मिन्पौर्णमासीति सास्य देवता, तस्य समूहः विषयो देशे, सोऽस्यादिः, साम्या क्रिया. तदधीते तद्वेद, तदस्मिन्नस्ति, तेन निर्वृत्तम्. निवासः अदूरभवश्च, शेषे, तत्र जातः, कृतलब्धक्रीत कुशलाः प्रायभवः, सम्भूते, देयमृणे, व्यवहरति, तदस्य सोढम्, तत्रभवः तस्य व्याख्यानम् तत आगतः प्रभवति, तद्गच्छति, अभिनिष्क्रामति, अधिकृत्य कृते ग्रन्थे, सोऽस्य निवासः अभिजनश्च, तेन प्रोक्तं, उपज्ञाते, कृते ग्रन्थे, तस्येदम तस्य-विकारः तेन दीव्यति, खनतिजयतिजितम् तरति, चरति, संसृष्टम्. वर्तते, प्रयच्छति, रक्षति, करोति, हन्ति, तिष्ठति, धावति, गृह्णाति चरति, समवैति, पश्चायति, धर्म्यं तदस्यपण्यम्, शिल्पम् प्रहरणं, शीलं हितं, तदस्मैदीयते व्यवहरति वसति, निकटे, तद्वहति, तत्र साधु तस्मैहितम्, पदस्य परिमाणं तदर्हति आदि विग्रह सूत्र हैं जिनसे ज्ञात होता है कि किन-किन अर्थों में प्रत्यय होते हैं।

इति पञ्चमाध्यायस्य परिशिष्टम्।

## अथ षष्ठो अध्यायः

इस अध्याय में अनेकों विषय व कार्य कहे कये हैं यथा ६-१-१ से १२ तक द्वित्व ४४ तक सम्प्रसारण, ५७ तक धातोः आकारादेशः, ५८, ५९ में अमादेश ६०-६५ तक पुनः धात्वादेश, ६६-७० तक धातु प्रातिपदिकयोर्लोपः, ७१-७६ तक तुगागम, ७७ से

१३४ तक सन्धियां १३५ से १५७ तक सुडागम बताये हैं और ६-१-१५८ से ६-२ तक "वैदिक स्वर प्रक्रिया" है। क्योंकि स्वर ज्ञान पूर्व कराये जाते हैं वेदों में स्वर ही प्रधान होते हैं। ६-३-१ से ६-३-२४ तक उत्तर पद परे "अलुक्समास," २५ से ३३ तक, आदेश ३४ से ४२ तक, पुंवद्भाव, ४३ से ४५ तक ह्रस्वत्व ४६-६० तक आत्व, ६१-६६ तक पुन ह्रस्वत्व ६७-७२ तक मुमागम, ७३ न लोप:, ७४-७७ आगमा:, ७८-८९ तक सहस्य समानस्य च सादेश: ९०-११० तक नानादेश:, १११ से पादान्त तक दीर्घत्व विधान है। ६-४-१ से १८ तक प्रातिपदिकाङ्ग को दीर्घत्व, १९ में श, ऊठागम २० में ऊठागम, २१-३३ लोप, ३३-३६ धात्वादेश, ३७-४० लोप, ४१-४५ णात्व, ४७ रमादेश, ४८ से लोप, ५५ से अयादेश, ७१-७२ में धातो: अडाटौ, १०० तक नाना धातु विकारा: १०१ से हेधि आदि प्रत्यय विकार ११४ से पुन: धातु विकार, १२९ से अध्यायान्त तक भसंज्ञा कही गई है। इस अध्याय में वास्तविक प्रक्रिया रुप सिद्धि है।

इति षष्ठोऽध्याय:।

## अथ सप्तमो अध्याय:

कृदन्त व तद्धित में यु वु फ ढ ख छ घ ये प्रत्यय भी कहे गये हैं पर ये अपने रुप में नहीं रहते अपितु इनके स्थान पर आदेश होते हैं वही प्रयोग में आते हैं। ७-१-१ में यु को अन और वु को अक आदेश होते हैं। ७-१-२ में फ ढ ख छ घ को क्रमश: आयन एण ईन ईय इय आदेश बताये गये जो वहां तद्धित में न कह कर यहां कहा। वहां केवल प्रत्ययों का विधान किया गया, क्योंकि यह तालिका व्याकरण है। वहां केवल प्रत्यय तालिका दी है जो अन्य प्रत्ययों के स्थान पर आदेश नहीं होतें वे अनुबन्धहीन होकर अर्थात् अनुबन्धों का लोप होकर प्रकृति में जुड़ जाते हैं। ३-८ तक झस्यादेश, ९ से अतोऽङ्गात कार्य कहे जाते है। १२-२६ तक औ जसादेश, २७-३३ तक युष्मदस्मद्‌भ्यां आदेश, ३४-४९ तक "तिङादेश," ५०-५७ तक असुक् सुट् त्रेस्त्रयादेश नुडागम, ५८-८३ तक नुमागम ८४-९० तक दिव औदादिप्रकृत्यादेश, ९१-९२ तक णिद्वदभाव, ९३-९४ अनङ् सौ। ९५-९७ तक तृज्वद्‌भाव आगम इदुद्‌भाव ७-२-१ से ७ तक तिङि वृद्धि ८-३४ तक इडभाव, ३५-३६ में इड़, ३७-४० तक इटो दीर्घ: निषेधश्च् ४१-५१ तक वां इट्, ५२-७८ तक इडागम:, ७९-८३ तक सलोप, इगादेश मुक् ईट, ८४-८९ तक सुबन्त कोआत्व, ८६-९८ तक युष्मदस्मदादेश:, ९९ तिसृचतसृभाव, १०२-११३ त्यादाद्यादेश:, ११४-११८ वृद्धिपादान्तक तथा ७-३-३१ तक भी ३२-४३ तक नानादेशागम, ४४-४८ इत्व ४९ आत्व ५० में ठस्येक:, कश्च ५१ से ५२-६९ तक कुत्वं न च प्रकृते: है। ७०-७३ लोप, ७४-७६ दीर्घत्व, ७७-८१ तक

